में सीमित था। उसका उत्तराधिकारी कनिष्क तृतीय (१८०-२१० ई०) था। उसके शासन-काल में उत्तर प्रदेश भी स्वतन्त्र हो गया और कुषाण-राज्य केवल पंजाब मे रहा। अन्तिम कुषाण शासक वासुदेव द्वितीय (२३० ई०) था। ऐसा प्रतीत होता है कि उसके समय में पंजाब भी कुषाण-वंश के हाथ से निकल गया।

(३) **चीन और पार्थिया**—कुषाण-साम्राज्य से चीन और पार्थिया की शत्रुता थी। इनसे युद्ध करने के कारण कुषाण-साम्राज्य की शक्ति का बडा व्यय हुआ होगा।

(४) **जुअन-जुअन जाति**—इस जाति ने कुषाण-साम्राज्य पर आक्रमण किए और उसे बडी क्षति पहुँचाई।

(५) **सेसेनिअन वंश**—ईरान में सेसेनिअन वंश का उदय हुआ। २३८ ई० के लगभग इस वंश के राजा आर्देशीर प्रथम ने वासुदेव द्वितीय से बैक्ट्रिया छीन लिया। २८४ ई० के लगभग एक अन्य सेसेनिअन नरेश वरहख द्वितीय ने अपने राज्य का विस्तार अफगानिस्तान, सीमाप्रान्त, सीस्तान और सिन्ध तक किया। परन्तु इस बात का निश्चित प्रमाण नही है कि सेसेनिअन वंश ने पंजाब मे भी कुषाणो को निकाला था।

(६) **स्वदेशीय जातियां**—मध्य देश और पंजाब से कुषाणो को निकालने का श्रेय कुछ भारतीय जातियों को दिया जाता है।

**भारशिव-नाग**—डा० जायसवाल ने यह मत प्रतिपादित किया था कि पंजाब और मध्य देश से कुषाणो को निकालने का कार्य भारशिव-नागो ने किया था। इनका एक प्रमुख राजा वीरसेन था। इसने कान्तिपुर, मथुरा और पद्मावती मे अपने वंश की स्थापना की और पंजाब से कुषाणो को भगाया जिससे वे सेसेनिअन नरेश शापुर प्रथम की शरण मे गये। कुषाणों के विरुद्ध अपनी विजय के उपलक्ष्य में भारशिव-नागो ने वाराणसी मे दस अश्वमेध यज्ञ किये।[1] इसी से वह स्थान आज भी दशाश्वमेध घाट (वाराणसी) के नाम से प्रख्यात है।

परन्तु डा० अल्टेकर ने डा० जायसवाल के इस ब्योरे का खण्डन किया है—

(i) यह निश्चित रूप से नही कहा जा सकता कि वीरसेन ने कान्तिपुर, मथुरा और पद्मावती मे नाग-राज्य की स्थापना की।

(ii) वीरसेन का पंजाब से कोई सम्बन्ध नही था। वहाँ उसकी मुद्रायें नही मिलती।

(iii) बिना किसी सैनिक विजय के भी अश्वमेध यज्ञ किए जा सकते थे।

(iv) इस बात का कोई प्रमाण नही है कि कुषाणो ने भारशिव-नागो के विरुद्ध सेसेनिअन नरेश शापुर प्रथम से सहायता मॉंगी।

फिर भी यह निर्विवाद है कि भारशिव-नाग तत्कालीन भारत का एक महत्वपूर्ण

१ ......शिवलिंगोद्वहनशिवसुपरितुष्ट समुत्पादित-राजवंशानां पराक्रमाधिगतभागीरथ्याममलजलमूर्द्धाभिषिक्तानां दशाश्वमेधावभृथस्नातानां-भारशिवानाम्—चम्मक ताम्रपत्र

वंश था। अतः सम्भव है कि उसने भारतीयों के स्वतन्त्रता-संग्राम में एक महत्वपूर्ण भूमिका निभाई हो। अभाग्य से इस विषय में कोई निश्चित ब्योरा नहीं मिलता।

यौधेय– यह जाति यमुना के पश्चिम मे रहती थी और अपनी वीरता के लिये प्रसिद्ध थी। ऐसा प्रतीत होता है कि इसने कुषाणों को निकाल कर यमुना और सतलज के बीच के प्रदेश को स्वतन्त्र कराया। इस मत के पक्ष मे निम्नलिखित बाते कही जा सकती है—

(i) अन्तिम कुषाण-नरेशों—कनिष्क तृतीय और वासुदेव द्वितीय—को मुद्रायें सतलज और यमुना के बीच मे नही मिलती। परन्तु इसी प्रदेश मे यौधेयों की मुद्रायें मिलती है।

(ii) यौधेयों की मुद्रायें कुषाणो की मुद्राओं से मिलती-जुलती है।

(iii) इन मुद्राओं पर 'यौधेयगणस्य जय.' लिखा मिलता है। इन पर देवताओं के सेनापति कार्तिकेय की मूर्ति भी बनी है।

कुणिन्द—यह जाति सतलज और व्यास के बीच रहती थी। इसने यौधेयों की स्वतन्त्रता-सग्राम में सहायता की होगी। इसकी मुद्राये यौधेय-मुद्राओ से मिलती-जुलती है।

आर्जुनायन—यह जाति आधुनिक जयपुर-आगरा प्रदेश में रहती थी। अपने पडोस मे चलते हुए स्वतन्त्रता-सग्राम से यह पृथक् नही रह सकती थी।

कुछ यौधेय-मुद्राओ के ऊपर 'द्वि' और 'त्रि' शब्द मिलते हैं। इनसे डा० अल्टेकर ने अनुमान किया है कि यौधेयो ने कुषाणों के विरुद्ध एक संघ बनाया था जिसमे कुणिन्द और आर्जुनायन नामक पडोसी जातियो को सम्मिलित किया था।

मालव—यह जाति अजमेर-टोक-मेवाड प्रदेश मे रहती थी। नान्दसा यूप अभिलेख मे मालव श्रीसोम का उल्लेख है जिसने २२५ ई० के लगभग एक यज्ञ किया था। सम्भव है कि यह यज्ञ कुषाणो के विरुद्ध सफलता प्राप्त करने के उपलक्ष मे किया गया हो।

इनके अतिरिक्त बघेलखण्ड के मघ-वंश और कौशाम्बी, अयोध्या, पचाल और मथुरा के मित्र-वश ने भी कुषाणो को उत्तर भारत से भगाने मे योग दिया होगा।